श्री विद्या भवन संस्कृत ग्रन्थमाला २७

॥ श्रीः ॥

# संस्कृत पाठमाला

## द्वितीय पुस्तक

लेखकः—
महापण्डित राहुलसांकृत्यायन

चौखम्बा विद्या भवन, बनारस-१

सं० २०१३ ] [ ई० १९५६

# दो शब्द

३० वर्ष पहिले १९२९ ई० में मैं बौद्धधर्मके अध्ययनके लिये सिंहल ( श्री लङ्का ) गया था। उस समय विद्यालंकार परिवेण ( विहार ) में रहते वहाँके भिक्षुओंको संस्कृत पढ़ाने लगा। सभी जगहोंके विद्यार्थियोंकी तरह वहाँके विद्यार्थी भी संस्कृत भाषासे बहुत डरते थे। उन्हें सुगम रास्तेसे ले जानेके लिये ये पाँच पोथियाँ लिखी गईं, जिनमें पाँचवींमें छन्द और अलंकार भी रख दिये गये। विद्यार्थियोंको ये बहुत सुगम प्रतीत हुईं। इन्हें सिंहल भाषा और सिंहल लिपिमें उसी समय छापा गया। अब तक इनके कितने ही संस्करण छप चुके हैं। मित्रोंने इन्हें हिन्दीके साथ छापनेके लिये कहा। पूर्ववत् छापना अच्छा न समझ मैंने बहुतसे परिवर्तन कर दिये। कितने ही नये उद्धरण दिये, और इनका रूप पाठमालाका बना दिया।

पाठक पहिली बार व्याकरणवाले भागको छोड़ सकते हैं। हाँ, पाठको कई बार दुहराना चाहिये।

चौखम्बा संस्कृत ग्रन्थमाला एवं चौखम्बा विद्याभवनके स्वामी तथा संस्कृत ग्रन्थोंके सबसे बड़े उद्धारक और प्रचारक बाबू जयकृष्णदासजी गुप्तने बड़ी प्रसन्नता और तत्परतासे इनके प्रकाशनका भार अपने ऊपर लिया। यदि संस्कृतके सार्वजनीन प्रसारमें इनसे सहायता मिली, तो मैं अपने प्रयत्नको सफल समझूंगा।

मसूरी १३-२-५६ राहुल सांकृत्यायन

# द्वितीय पुस्तक

## प्रथमः पाठः

पुरा कोसलजनपदे रामो[२२] नाम राजकुमारोऽ[१६] भवत्, विमातुः दुर्विचारेण पित्रा प्रवासितः सः वनं गतः। तत्र कन्द-मूलफलैः निवसतः तस्य अनेकानि वत्सराणि गतानि। अथ लङ्केश्वरो रावणो रामस्य भार्यायाः सीतायाः रूपसौन्दर्यं श्रुत्वा एकाकिनीं तां हृत्वा लंकां अनयत्।

[ प्राचीनकालमें (जंबूद्वीपके) कोसलदेशमें राम नामक राजकुमार हुआ। सौतेली माँके दुर्विचारसे पिता द्वारा प्रवासित हो वह वन गया। वहाँ कन्दमूलफलसे निवास (आहार) करते उसके अनेक वर्ष बीते। इसी बीच लङ्केश्वर रावण रामकी पत्नी सीताके रूपसौन्दर्यको सुनकर उसे हरके लङ्का ले गया। ]

विमाता ( सौतेली माँ ) दुर्विचारः ( कुविचार ) प्रवासितः ( देशनिकाला ) एकाकिनी ( अकेली ) अनयत् ( ले गया ) हृत्वा ( हर कर )

इकारान्त नपुंसक लिंग वारि ( पानी ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | वारि | वारिणी | वारीणि |
| संबोधन | हे वारि, वारे | ,, | ,, |
| द्वितीया | वारि | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | वारिणा | वारिभ्यां | वारिभिः |
| चतुर्थी | वारिणे | ,, | वारिभ्यः |
| पंचमी | वारिणः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | वारिणोः | वारीणाम् |
| सप्तमी | वारिणि | ,, | वारिषु |



## द्वितीयः पाठः

ततो भ्रात्रा लक्ष्मणेन सह सीतामन्विष्यन् रामो दक्षिणापथे तस्या वार्तां श्रुतवान्। अथ वानरराजेण सुग्रीवेण मैत्रीं कृत्वा तस्य साहाय्येन समुद्रमवतीर्य लङ्कां गत्वा रावणेन सह युद्धं अकरोत्। तत्र रावणं सपुत्रसेनं हत्वा विभीषणं राज्ये संस्थाप्य सीतया लक्ष्मणेन च सह कोसलेषु साकेतं प्रत्यगमत्।

[ तब भाई लक्ष्मणके साथ सीताको ढूँढ़ते हुए रामने दक्षिणापथमें उसका समाचार सुना। तब वानरराज सुग्रीवसे मैत्री करके उसकी सहायतासे समुद्र पारकर लङ्कामें जा रावणके साथ युद्ध किया। और वहाँ पुत्रों और सेना सहित रावणको मार विभीषणको राज्यपर रख सीता और लक्ष्मणके साथ कोसलमें साकेत लौट आया। ]

अन्विष्यन् ( ढूँढ़ते ) श्रुतवान् ( सुना ) मैत्री ( दोस्ती ) साहाय्यं ( सहायता ) अवतीर्य ( उतरकर, पारकर ) ततः ( तब )

दक्षिणापथः ( दक्षिण भारत ) संस्थाप्य ( रख कर ) साकेतः ( अयोध्या )

इकारान्त नपुंसक दधि ( दही ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | दधि | दधिनी | दधीनि |
| संबोधन | हे दधि, दधे | ,, | ,, |
| द्वितीया | दधि | ,, | ,, |
| तृतीया | दध्ना | दधिभ्यां | दधिभिः |
| चतुर्थी | दध्ने | ,, | दधिभ्यः |
| पंचमी | दध्नः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | दध्नोः | दध्नाम् |
| सप्तमी | दध्नि, दधनि | ,, | दधिषु |

ऐसे ही अस्थि (हड्डी) सक्थि ( जाँघ ) अक्षि ( आँख )



## तृतीयः पाठः

उत्पलं प्रतिभाति सुन्दरं — कमल सुंदर दीखता ( है )
वारिणि प्रददाति सौरभम् — जलमें सुगंध देता है।
स्त्रियाश्चरित्रं पुरुषस्य वीर्यं — स्त्री का चरित्र पुरुष का वीर्य
पातो हि लोके जनसर्व-सौख्यम् — संसार में जन के सभी सुख की रक्षा करते हैं।
स्त्रीणामनादरो यत्र श्रियो वासोऽपि तत्र न — स्त्रीका जहाँ अनादर, वहाँ लक्ष्मीका वास भी नहीं।

**श्रीहर्षो निपुणः कविः परिषदप्येषा गुणग्राहिणी ।**
**लोके हारि च वत्सराजचरितं नाट्ये च दक्षा वयम् ।**

[ श्रीहर्ष निपुण कवि, यह सभा भी गुणग्राहिणी ( है ) । संसारमें वत्सराज ( उदयन ) का चरित ( मनो ) हर और हम नाट्यमें दक्ष ( हैं ) ] ।

**द्वीपादन्यस्मादपि मध्यादपि जलनिधेर्[२७] दिशोऽप्यन्तात् ।**
**आनीय झटिति घटयति विधिरभिमतमभिमुखीभूतः ।**

[ विधि अनुकूल हो तो अन्य द्वीप, सागरके मध्य दिशाके भी अन्तसे ला कर झट इष्टको घटित कर देता है ] ।

**उत्पलं** ( कमल ) **प्रतिभाति** (दीखता है) **सौरभं** (सुगन्ध) **सौख्यं** ( सुख ) **वीर्यं** ( पराक्रम ) **पातः** ( रक्षा करते, द्विवचन ) **हारि** (मनोहर) **दक्षः** ( चतुर ) **परिषद्** ( सभा ) **झटिति** ( झट ) **अभिमुखीभूतः** ( अनुकूल ) **विधिः** ( भाग्य )

ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग स्त्री शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रियः |
| संबोधन | हे स्त्रि | " | " |
| द्वितीया | स्त्रियं, स्त्रीं | स्त्रियौ | स्त्रियः, स्त्रीः |
| तृतीया | स्त्रिया | स्त्रीभ्यां | स्त्रीभिः |
| चतुर्थी | स्त्रियै | " | स्त्रीभ्यः |
| पंचमी | स्त्रियाः | " | " |
| षष्ठी | " | स्त्रियोः | स्त्रीणां |
| सप्तमी | स्त्रियां | " | स्त्रीषु |

ऐसे ही श्री ( लक्ष्मी ) धी ( बुद्धि )

# चतुर्थः पाठः

अभवत् पुरा चिन्तामणिर्नाम राजा। तस्य तनयः कन्दर्प-केतुर्नाम। स कदाचित् अवसन्नायां निशायां अतिमनोहरां एकां कन्यां अपश्यत् स्वप्ने।

अथ सः मित्रेण मकरन्देन सह बहुदूरं मार्गं गत्वा रेवया शोभितं विन्ध्यं नाम गिरिं उपेत्य तत्र कस्यचन जम्बूतरोः छायायां विश्रामं अकरोत्।

अत्रान्तरे सूर्यः[२३] अस्तं अगच्छत्। ततः कन्दर्पकेतुः मकरन्दानीतैः फलैः आहारं अकरोत्।

[ पहिले चिन्तामणि नामक राजा हुआ था। उसके पुत्रका नाम कन्दर्पकेतु ( था )। उसने कभी रातकी समाप्तिमें स्वप्नमें एक अतिमनोहर कन्या देखी।

तब उसने मित्र मकरन्दके साथ बहुत दूर मार्ग जा रेवा ( नर्मदा नदी ) से शोभित विन्ध्याचलमें पहुँच वहाँ किसी जामुनवृक्ष की छाया में विश्राम किया।

इसी बीच सूर्य अस्त हो गये। तब कन्दर्पकेतुने मकरन्द द्वारा लाये फलसे आहार किया। ]

तनयः ( पुत्र ) अवसन्ना ( समाप्त ) निशा ( रात ) रेवा ( नर्मदा नदी ) उपेत्य ( आ कर ) कस्यचन ( किसीके ) तरुः ( वृक्ष ) अन्तरे ( बीच ) अस्त ( डूबा )

तकारान्त पुंल्लिंग मरुत् ( हवा ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मरुत् | मरुतौ | मरुतः |
| संबोधन | हे मरुत् | ,, | ,, |
| द्वितीया | मरुतं | ,, | ,, |
| तृतीया | मरुता | मरुद्भ्यां | मरुद्भिः |
| चतुर्थी | मरुते | ,, | मरुद्भ्यः |
| पंचमी | मरुतः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | मरुतोः | मरुतां |
| सप्तमी | मरुति | ,, | मरुत्सु |

ऐसे ही भूभृत् (राजा) हरित् ( हरा ) दधत् ( पकड़े )

---

## पञ्चमः पाठः

अथ याममात्रावशिष्टायां यामवत्यां जम्बूतरुशिखरे मिथः कलहायमानयोः शुकसारिकयोः कलकलं श्रुत्वा 'आकर्णयाव तावत् अनयोः आलापं' इति दत्तावधानौ मकरन्द-कन्दर्पकेतू शारिकयाऽनुबद्धमानेन शुकेन कथ्यमानां कथां आकर्णयताम् ।

अस्ति पुष्पपुरं नाम नगरं, यस्य परिसरे भगवती भागीरथी प्रवहति । तत्र महावीरो धर्मात्मा शृङ्गारशेखरो नाम राजा प्रतिवसति । तस्य महिषी अनङ्गवती नाम । तयोश्च मध्यमे वयसि त्रिभुवनमनोज्ञाकृतिः तनयाऽभवत् वासवदत्ता नाम ।

[ तब रातके पहर भर रह जाने पर जामुनके पेड़के शिखर पर, झगड़ते तोता-मैनाके कलहको सुन कर 'इनकी बात (हम दोनों)

सुने' यह ( सोच ) ध्यान दे मकरन्द और कन्दर्पकेतुने मैनासे बाधित तोता द्वारा कही जाती कथा सुनी।

है पुष्पपुर ( पटना ) नाम नगर, जिसके पासमें भगवती गंगा बहती है। वहाँ बड़ा वीर धर्मात्मा शृङ्गारशेखर नामक राजा रहता है। उसकी रानी अनङ्गवती नामक है। उन दोनोंकी मझली उमरमें तीनों लोकमें मनोहर वासवदत्ता नामक पुत्री हुई।]

**यामः** ( प्रहर, चार घंटेका ) **यामवती** ( रात ) **मिथः** ( आपस में ) **कलहायमानः** ( लड़ते झगड़ते ) **शारिका** ( मैना ) **कलकलः** ( आवाज ) **आकर्णयतां** ( दोनोंने सुना ) **दत्तावधानः** ( सावधान हो ) **अनुबध्यमानः** ( बाधित हो ) **कथ्यमानः** ( कहा जाता ) **परिसरे** ( समीप ) **महिषी** ( रानी ) **वयस्** ( आयु ) **त्रिभुवनमनोज्ञा** ( तीनों लोक में सुन्दर ) **मध्यमः** ( बिचला )

**समास—**

संस्कृतमें समास निम्न प्रकारके मिलते हैं—

१. **तत्पुरुष**—इसके प्रथमा से सप्तमी और अभावात्मक ( न ) आठ भेद हैं—

प्रथमा तत्पुरुष—**अर्धं रुप्यकस्य = अर्धरुप्यकम्** ( रुपयेका आधा)

द्वितीया०—**ग्रामं गतः = ग्रामगतः** ( गाँवको गया )

तृतीया०—**बुद्धेन दत्तः = बुद्धदत्तः** ( बुद्ध द्वारा दिया )

चतुर्थी०—**गुरवे दक्षिणा = गुरुदक्षिणा** ( गुरुके लिये दक्षिणा )

पंचमी०—**सिंहाद् भयं = सिंहभयम्** ( सिंहसे डर )

षष्ठी०—**बुद्धस्य धर्मः = बुद्धधर्मः** ( बुद्धका धर्म )

सप्तमी०—जले मग्नः = जलमग्नः ( जलमें मग्न )

नञ् समास—न ब्राह्मणः = अब्राह्मणः ( नहीं ब्राह्मण )

२. कर्मधारय समास—विशेषण विशेष्यवाला समास—

कृष्णश्च असौ सर्पश्च = कृष्णसर्पः ( काला जो साँप है, सो कृष्णसर्प )

रक्ता च लता च = रक्तलता ( लाल लता )

मेघ इव श्यामः = मेघश्यामः ( मेघ जैसा श्याम )

चन्द्रवत् मुखं = चन्द्रमुखं ( चाँद जैसा मुँह )

३. बहुव्रीहि समास—जिसमें उत्तरवाला पद प्रधान होता है—

निर्जितो मारो येन सः = निर्जितमारः ( मारको जिसने जीत लिया, वह निर्जितमार )

पीतं अम्बरं यस्य सः = पीताम्बरः ( पीला जिसका कपड़ा, वह )

सुन्दरं अङ्गं यस्याः सा = सुन्दराङ्गी ( सुन्दर है अंग जिसका )

४. द्वंद्व समास—च ( और ) के लिये आता है—

मेधानन्दश्च सुमनतिष्यश्च = मेधानन्दसुमनतिष्यौ ( मेधानन्द और सुमनतिष्य )

१. नोट—त ( तत्पुरुष ), क ( कर्मधारय ), ब ( बहुव्रीहि ) ये संकेत आगे आयेंगे ।



# षष्ठः पाठः

सा परिणामं गच्छति यौवनेऽ[१५] पि परिणयपराङ्मुखी (त) अतिष्ठत् । अथै[१६]कदा वसन्तकाले वासवदत्ता-सखीजनात् विदित-सुताभिप्रायः ( ब ) भृङ्गारशेखरः स्वसुतायाः स्वयंवरार्थं अशेष-धरणितलस्थानां राजपुत्राणां मेलनं अकरोत् ।

ततः पुष्पालंकृतं मञ्चं आरुह्य वासवदत्ता एतान् एकैकशः समवलोक्य विरक्तहृदया ( ब ) मञ्चात् अवातरत् । अथ तस्यामेव रात्रौ सा स्वप्ने त्रिभुवनरमणीयाकृतिं कञ्चित् तरुणं अपश्यत् । 'स चिन्तामणेः नृपस्य तनयः कन्दर्पकेतुः' इति स्वप्ने एव तन्नामादिकं आकर्णयत् ।

[ वह ( वासवदत्ता ) बीतते जाते यौवनमें विवाहसे विमुख रही। तब एक बार वासवदत्ताकी सखियोंसे सुताके अभिप्रायको जान श्रृङ्गारशेखरने अपनी कन्याके स्वयंवरार्थ सारी पृथिवीके राजपुत्रोंका सम्मेलन कराया ।

तब पुष्पोंसे अलंकृत मंच पर चढ़ कर वासवदत्ता उनमेंसे एक एकको देख हृदयमें विरक्त हो मंचसे उतरी । फिर, उसी रात उसने स्वप्नमें तीनों लोकमें सुन्दर शरीर वाले किसी तरुणको देखा। 'वह चिन्तामणि राजाका पुत्र कन्दर्पकेतु (है)' यह उसका नाम आदि स्वप्न ही में सुना ]

**परिणामः** (समाप्ति) **परिणयपराङ्मुखी** ( ब्याहसे पराङ्मुख ) **अशेषः** ( सब ) **क्षणेन** ( क्षण भर में ) **विरक्तहृदया** ( अप्रसन्न हो गया है हृदय जिसका )

इकारान्त पुँल्लिङ्ग पति शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पतिः | पती | पतयः |
| संबोधन | हे पते | ,, | ,, |
| द्वितीया | पतिं | ,, | पतीन् |
| तृतीया | पत्या | पतिभ्यां | पतिभिः |
| चतुर्थी | पत्यै | ,, | पतिभ्यः |
| पंचमी | पत्युः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | पत्योः | पतीनां |
| सप्तमी | पत्यौ | ,, | पतिषु |

## सप्तमः पाठः

प्रबुद्धा च सा तस्य रूपलावण्यं कान्तिं च मुहुर्मुहुर्भावयन्ती मदनदावाग्निशिखाकवलिता कन्दर्पकेतुं हृदये विलिखितं इव कीलितं इव मन्यमाना उन्मत्ता इव बधिरेव मूका इव अतिष्ठत्।

'अथ तस्याः तमालिका नाम शारिका तत्सखीभिः सम्मंत्र्य कन्दर्पकेतुभावं आकलयितुं प्रेषिता सापि मया सार्धं आगता अत्रैव तरोः अधस्तात् तिष्ठति' इत्युक्त्वा शुको व्यरमत्।

[ और जागने पर वह उसके रूपलावण्य और कान्ति को बार-बार भावना करती मदनकी वनाग्निकी शिखाका ग्रास होती हृदयमें (उसकी कान्तिको) खुदी सी कीलित सी मानती उन्मत्त सी बहिरी सी गूँगी सी हो गई।

'फिर उसकी सखियोंने उसकी तमालिका नामक मैनाको सलाह करके कन्दर्पकेतुके भावको जाननेके लिये भेजा। वह भी मेरे साथ आकर यहीं तरुके नीचे खड़ी है।' यह कह कर तोता चुप हो गया ]

प्रबुद्धा ( जगी ) लावण्यं ( लुनाई ) कान्तिः ( कमनीयता ) मुहुर्मुहुः (बारबार) भावयन्ती ( भावना करती ) मदनः ( कामदेव ) दावाग्निः ( जंगल की आग ) शिखा ( लौ ) उन्मत्ता ( पगली ) बधिरा ( बहरी ) मन्यमाना ( मानती ) मूका ( गूंगी ) आकलयितुं ( जानने को ) अधस्तात् ( नीचे ) व्यरमत् ( विराम किया ) सार्धं ( साथ ) शुकः ( तोता ) प्रेषिता ( भेजी )

उकारान्त स्त्रीलिंग धेनु ( गाय ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | धेनुः | धेनू | धेनवः |
| सम्बोधन | हे धेनो | " | " |
| द्वितीया | धेनुं | " | धेनूः |
| तृतीया | धेन्वा | धेनुभ्यां | धेनुभिः |
| चतुर्थी | धेन्वै | " | धेनुभ्यः |
| पंचमी | धेन्वाः | " | " |
| षष्ठी | " | धेन्वोः | धेनूनां |
| सप्तमी | धेनौ, धेन्वां | " | धेनुषु |

## अष्टमः पाठः

अथ तत् श्रुत्वा सहर्षं समुत्थाय मकरन्दः तां तमालिकां आहूय विदितवृत्तान्तां अकरोत्। सा तस्मै कृतप्रणामा तां पत्रिकां उपानयत्। अथ मकरन्दः तां आदाय पत्रिकां विस्रस्य स्वयं एव अवाचयत्—

"प्रत्यक्षदृष्टभावाऽप्यस्थिरहृदया हि कामिनी भवति।
स्वप्नानुभूतभावा दृढयति न प्रत्ययं युवतिः।"

तत् श्रुत्वा कन्दर्पकेतुः अमृतार्णव(त)निमग्न इव मन्दं उत्थाय तमालिकां आलिङ्गत। तं च दिवसं तत्रैव वासवदत्तावृत्तान्तं पृच्छन् अतिवाह्य, तस्मात् प्रदेशात् अचलत् समित्रः कन्दर्पकेतुः। अत्रान्तरे भगवान् अपि मरोचिमाली वृत्तान्तं इमं कथयितुं इव मध्यमं लोकं अवातरत्।

[ फिर, वह सुन हर्षके साथ उठ कर मकरन्दने उस तमालिकाको बुलाकर वृत्तान्त बतलाया। उसने प्रणाम करके उस पत्रिकाको ला पास रक्खा। फिर, मकरन्दने उस पत्रिकाको ले स्वयं ही बांचा—

"प्रत्यक्ष देखा होने पर भी कामिनी अस्थिर हृदयवाली होती है।
स्वप्नमें अनुभूत किये युवति विश्वास दृढ़ नहीं कर पाती।"

वह सुन कर कन्दर्पकेतु ने अमृतके समुद्रमें निमग्न जैसे धीरेसे उठ कर तमालिकाको आलिङ्गन किया और उस दिन को वहीं वासवदत्ताके वृत्तान्तको पूछते बिता कर मित्रसहित कन्दर्पकेतु उस

स्थानसे चला। इसी बीच भगवान् सूर्य इस वृत्तान्तको मानो कहने के लिये बिचले लोकमें उतर गये ]।

उत्थाय ( उठ कर ) आहूय ( पुकार कर ) विदितवृत्तान्ता ( वृत्तान्त-जानी ) विस्रस्य ( खोल कर ) अवाचयत् ( पढ़ा ) मन्दं ( धीरे ) आलिंगत ( आलिंगन किया ) अतिवाह्य ( बिता कर ) स्वप्नानुभूतः ( स्वप्नमें देखा ) प्रत्ययः ( विश्वास ) युवतिः ( तरुणी ) प्रत्यक्षं ( आंख देखा )

सन्धिः—

२८. त् + ल = ल् + ल, तत् + लयः = तल्लयः, तत् + लीनं = तल्लीनम्।

### उकारान्त नपुंसकलिंग मधु शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | मधु | मधुनी | मधूनि |
| संबोधन | हे माधो, मधु | ,, | ,, |
| द्वितीया | मधु | ,, | ,, |
| तृतीया | मधुना | मधुभ्यां | मधुभिः |
| चतुर्थी | मधुने | ,, | मधुभ्यः |
| पंचमी | मधुनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | मधुनः | मधुनोः | मधूनां |
| सप्तमी | मधुनि | ,, | मधुषु |

ऐसे ही वस्तु ( चीज ) जतु ( लाख ) श्मश्रु ( मोंछ )

## नवमः पाठः

ततः क्रमेण च तापहारिणि प्रवहति पवने कन्दर्पकेतुः तमालिका-मकरन्द-सहायः प्रणयकथां शृण्वन् वासवदत्ताभवनं प्रविश्य तत्र अलङ्कारप्रसाधितां वासवदत्तां अपश्यत्। अथ तां विस्फारितेन नेत्रेण पिबतः कन्दर्पकेतोः आहरत् चेतनां मूर्छा। तमनुपश्यन्ती वासवदत्तापि अमूर्छत्। अथ मकरन्द-सखीजन-प्रयत्नात् लब्धसंज्ञो वासवदत्ता-कन्दर्पकेतू एकासनं न्यषीदताम्।

[ तब, क्रमशः ताप हरनेवाले हवाके बहते (समय) में तमालिका और मकरन्दको साथ लिये कन्दर्प-केतुने प्रेमकी कथायें सुनते वासवदत्ताके भवनमें प्रवेश कर वहाँ भूषणोंसे सजी वासवदत्ताको देखा। तब उसे फैले नेत्रों द्वारा पीते हुये कन्दर्पकेतुकी चेतनाको मूर्छाने हर लिया। फिर उसे देखती वासवदत्ता भी मूर्छित हो गई। बादमें मकरन्द और सखियोंके प्रयत्नसे होशमें आ वासवदत्ता और कन्दर्पकेतु एक आसनपर बैठे। ]

तापहारी (तापहरने वाला) पवने प्रवहति (हवाके चलने पर) सहायः (मित्र) प्रणयः (प्रेम) शृण्वन् (सुनते) पिबन् ( पीते हुये ) प्रसाधनं ( सज्जा ) प्रविश्य ( प्रवेश कर ) विस्फारितं (फाड़ा ) अनुपश्यन्ती ( बादमें देखती )

२. सन्धि—

२९. वर्गके तृतीय चतुर्थ वर्ण + वर्गके प्रथम चार वर्ण = तृतीय, चतुर्थ वर्ण + ०, मरुत् + भ्यां = मरुद्० वाक् + भिः = वाग्-भिः।

नकारान्त पुंल्लिंग पथिन् ( मार्ग ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | पन्थाः | पन्थानौ | पन्थानः |
| संबोधन | हे पन्थाः | ,, | ,, |
| द्वितीया | पन्थानं | ,, | पथः |
| तृतीया | पथा | पथिभ्यां | पथिभिः |
| चतुर्थी | पथे | ,, | पथिभ्यः |
| पंचमी | पथः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | पथोः | पथां |
| सप्तमी | पथि | ,, | पथिषु |



## दशमः पाठः

अस्ति गौतमस्य महर्षेः तपोवने महातापसो नाम मुनिः। तेन एकदा काकेन गृहीतो मूषिकपोतको दृष्टः। ततो दयालुना तेन मुनिना मोचितः स धान्यैः वर्धितः। अथ बिडालः तं मूषिकं खादितुं धावति। तं अवलोक्य मूषिकः मुनेः क्रोडे प्रविशति। ततो मुनिः अवदत्—'मूषिक, त्वं कुक्कुरो भव'। ततः बिडालः कुक्कुरं दृष्ट्वा पलायते।

[ है महर्षि गौतमके तपोवनमें महातापस नामक मुनि। उसने एक बार कौये से पकड़ा गया चूहेका बच्चा देखा। तब दयालु मुनिने छुड़ा कर उसे अनाजसे पोसा। तब बिल्ला उस चूहे को खाने दौड़ा। उसे देख चूहा मुनिकी गोदमें घुस गया। तब

मुनिने कहा—'चूहे, तू कुक्कुर हो जा 'तब कुक्कुरको देख कर बिल्ला भागा । )

**पोतकः** ( बच्चा ) **बिडालः** ( बिल्ला ) **क्रोडं** ( गोद )

सन्धिः—

३० ( अनुस्वार ) + वर्गके प्रथम चार वर्ण, य, व, र, ल = वर्गका अन्तिम वर्ण, ० मार्गं + गच्छति = मार्गङ्गच्छति, सं + चरति = सञ्चरति ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | सखा | सखायौ | सखायः |
| सम्बोधन | हे सखे | ,, | ,, |
| द्वितीया | सखायं | ,, | सखीन् |
| तृतीया | सख्या | सखिभ्यां | सखिभिः |

शेष रूप पति जैसे ।

---

## एकादशः पाठः

अस्ति गौतमारण्ये कश्चिद् ब्राह्मणः सं[२३] यागार्थं ग्रामान्तराद् एकं छागं क्रीत्वा स्कन्धे स्थापयित्वा गच्छति । त्रिभिर्[२७] धूर्तैर् विचारितं— 'अयं छागः केनापि उपायेन गृहीतव्यः' । ततः त्रयाणां वृक्षाणां तले गव्यूतिं गव्यूतिं अन्तरेण ते स्थिताः । तत्र प्रथमो धूर्तः ब्राह्मणं दृष्ट्वा अपृच्छत्— 'भो ब्राह्मण, किमिति कुक्कुरं स्कन्धेन वहसि ?'

ब्राह्मणो[१६]ऽवदत्—'नायं कुक्कुरः, अयं तु छागः' ।

अथ अग्रेऽन्येन धूर्तेन उक्तं–'भोः, किमर्थं कुकुरं नयसि ?'

'न कुकुरः, यागार्थं छाग एषः।'

'किं कथयामि, अहमेव अन्धः, तर्हि।'

तत् श्रुत्वा ब्राह्मणः छागं भूमौ निधाय सम्यक् निरीक्ष्य 'छाग एव' इति पुनः स्कन्धे कृत्वा चल-चित्तः (ब) अचलत्।

ततः तृतीयेन धूर्तेन साश्चर्यं उक्तं 'भो भो महाब्राह्मण, किमर्थं कुकुरं स्कन्धे वहसि ?' एतत् श्रुत्वा ब्राह्मणेन चिन्तितं' नूनं एष कुक्कुर एव, दास्याः पुत्रेण अजपालेन वंचितोऽहं, अन्यथा कथं एते त्रयोऽपि पुरुषा एवं कथयन्ति ?' इति स तं छागं तत्रैव अत्यजत्।

[ गौतमारण्यमें कोई ब्राह्मण था। वह दूसरे गांवसे यज्ञके लिये बकरा खरीद कर कंधेपर रखे जा रहा था। तीन धूर्तोंने सोचा–'इस बकरेको किसी उपायसे लेना चाहिये'। तब तीनों वृक्षोंके नीचे दो–दो कोस के अन्तरसे खड़े हो गये। तब पहिले धूर्तने ब्राह्मणको देख कर कहा–'भो ब्राह्मण, किसलिये कुक्कुर कंधेपर ढो रहे हो ?'

ब्राह्मणने कहा–'कुक्कुर नहीं, यह तो बकरा ( है )।'

फिर आगे दूसरे धूर्तने कहा–'हे, क्यों कुक्कुर ले जा रहे हो ?'

'कुक्कुर नहीं, यज्ञके लिये छाग ( है ) यह।'

'क्या कहूँ, तो मैं ही अन्धा ( हूँ )'

सो सुन ब्राह्मण बकरेको भूमि पर रख भली प्रकार देख-भाल कर 'छाग ही ( है )' यह ( सोच ) फिर कन्धेपर करके संदेह में पड़ा चला।

तब, तीसरे धूर्तने अचरजके साथ कहा—'हे हे महाब्राह्मण, क्यों कुक्कुरको कंधे पर ले जा रहे हो ?'

यह सुन ब्राह्मणने सोचा—'अवश्य यह कुक्कुर ही है। दासीके बच्चे उस बकरीवाले ने मुझे धोखा दिया, नहीं तो क्यों ये तीनों पुरुष ऐसा कहते हैं ?' यह ( विचार कर ) उसने उस बकरेको वहीं छोड़ दिया। ]

**गौतमारण्यं** ( नाम, संभवतः सारन जिलेका गोदना ) **छागः** ( बकरा ) **क्रीत्वा** ( खरीद कर ) **स्कन्धः** ( कन्धा ) **धूर्तः** ( ठग ) **गव्यूतिः** ( दो कोस ) **अन्तरेण** ( फासिले से ) **किमिति** ( काहे ) **निधाय** ( रख कर ) **चलचित्तः** ( चंचल चित्त वाला ) **अचलत्** ( चला )

**सन्धिः—**

**३१. र, ष + न = ० + ण, नरे + न = नरेण,**

**वृक्षा + नां = वृक्षाणम् ।**

ऊकारान्त स्त्रीलिंग चमू ( सेना ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | चमू | चम्वौ | चम्वः |
| संबोधन | हे चमु | ,, | ,, |
| द्वितीया | चमूम् | ,, | चमूः |
| तृतीया | चम्वा | चमूभ्यां | चमूभिः |
| चतुर्थी | चम्वै | ,, | चमूभ्यः |
| पंचमी | चम्वाः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | चम्वोः | चमूनाम् |
| सप्तमी | चम्वाम् | ,, | चमूषु |

ऐसे ही वधू ( बहू ), कर्कन्धू ( बेर )।

## द्वादशः पाठः

जम्बूद्वीपाद् आगतः शुकोऽवदत्—'देव, सिंहलद्वीपे सारसो राजा सम्प्रति जम्बूद्वीपं आक्रम्य तिष्ठति।

राजा समाकुलो वदति—'किं, किम् ?'

शुकः पुनः तदेव कथयति।

राजा—'कथं सारसो मां न गणयित्वा अत्रागतः ? अहं इदानीमेव गत्वा तेन सह युद्ध्यामि। मंत्रिणः शीघ्रं युद्धार्थं सज्जा भवन्तु, गजाः अश्वाः रथाः पदातयश्च नगराद् बहिः निस्सरन्तु।'

[ भारतसे आये तोते ने कहा—'महाराज, सिंहलद्वीप का राजा सारस आजकल भारतपर आक्रमण कर रहा है।

राजाने आकुल हो कर कहा—क्या, क्या ?'

तोतेने फिर वही कहा।

राजा बोला—'क्या सारस मुझे कुछ न समझ यहाँ आया ( है ) ? मैं अभी जाकर उसके साथ युद्ध करता हूँ। मंत्री जल्दी युद्धके लिये तैयार हों। हाथी, घोड़े, रथ और पैदल नगरसे बाहर निकलें' ]

सज्जाः (तैयार) न गणयित्वा (न समझ) पदातिः (पैदल सैनिक)

सन्धिः—

३२. ० + वर्गके प्रथम दो अक्षर, श, ष, स = श, ष, स् + ०, ग्रन्थः + तस्य = ग्रन्थस्तस्य, कृष्णः + शकटे = कृष्णश्शकटे।

तकारान्त नपुंसकलिंग जगत् शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा, द्वि० | जगत् | जगती | जगन्ति |
| संबोधन | " | " | " |

शेष रूप मरुत् की तरह।

**कति** ( कितना ) शब्द सदा बहुवचन ही होता है। इसके रूप हैं—(१) कति, (२) कति, (३) कतिभिः, (४) कतिभ्यः, (५) कतिभ्यः (६) कतीनाम्, (७) कतिषु।

कति से ही **यति** ( जितना ) के रूप भी होते हैं।



## त्रयोदशः पाठः

**अस्ति उज्जयिनीमार्गे न्यग्रोधतरुः। तत्र हंस-काकौ निवसतः। कदाचित् ग्रीष्मकाले परिश्रान्तः कश्चित् पथिकः तत्र तरुतले सुप्तः। अथ क्षणानन्तरे तस्य मुखात् वृक्षच्छायाऽपगता। सूर्यमुखेन तस्य मुखं तप्यमानं विलोक्य वृक्षस्थितेन हंसेन पक्षौ प्रसार्य तन्मुखे छाया कृता। ततः दुष्टस्वभावेतया काकः तस्य मुखे पुरीषोत्सर्गं कृत्वा पलायितः। पथिकः उत्थाय तस्य कारणं अन्विष्यन् ऊर्ध्वं अपश्यत्, हंसं च दृष्ट्वा बाणेन तं अमारयत्।**

[ है उज्जैनके रास्तेमें बरगदका वृक्ष। किसी समय गर्मियोंमें कोई थका बटोही वहाँ पेड़के नीचे सो गया। फिर, कुछ क्षण बाद उसके मुँहसे छाया हट गई। सूर्यकी धूपसे उसके मुँह को

तपते देख वृक्षपर स्थित हंसने दोनों पंखोंको फैला कर छाया कर दी। तब दुष्ट-स्वभाव होने से कौआ उसके मुँहपर बीट करके भाग गया। बटोहीने उसका कारण ढूंढते ऊपर नजर दौड़ाई, और हंसको देख बाणसे उसे मार दिया ]।

**कदाचित्** (किसी समय) **सुप्तः** (सोया) **परिश्रान्तः** (थका) **क्षणानन्तरे** (क्षण बाद) **पक्षः** (पंख) **पुरीषं** (विष्ठा) **उत्सर्गः** (छोड़ना) **पलायितः** (भागा) **उर्द्ध्वं** (ऊपर)

**सन्धिः—**

३३. वर्गके प्रथम वर्ण + ह = वर्गका तृतीय वर्ण + चतुर्थ वर्ण = वाक् + हरिः = वाग्घरिः, अच् + हीनं = अज्झीनं, मत् + हरिः = मद्धरिः, ककुप् + हासः = ककुब्भासः, षट् + हलानि = षड्ढलानि।

दकारान्त स्त्रीलिंग शरद् शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा, सं० | शरद् | शरदौ | शरदः |
| द्वितीया | " | " | " |

शेष रूप मरुद् शब्द की तरह।



## चतुर्दशः पाठः

अस्ति कौशाम्बी नाम नगरी। तस्यां चन्दनदासो नाम श्रेष्ठी महद्धनो वसति, तेन वृद्धकाले धनमदात् लीलावती नाम वणिक्-पुत्री यौवनवती परिणीता।

धनलोलुपाभ्यां पितृभ्यां प्रदत्ता, धन-संपत्तिपरिवृताऽपि सा वृद्धे पतौ विरक्ता। अथ तस्याः संगतिः प्रातिवेशिकेन अल्पधनेन वणिक्पुत्रेण काले स्नेहे परिणता। एकस्यां निशीथिन्यां द्वौ अपि प्रभूतं रत्नसुवर्णं आदाय श्रेष्ठिगृहात् पलायितौ।

[ है कौशाम्बी नामक नगरी। उसमें चन्दनदास नामक बहुत धनी सेठ रहता था। उसने धनके गर्वसे बुढ़ापेमें लीलावती नामक बनियेकी युवती पुत्री ब्याही।

धनके लोभी माता-पिता द्वारा प्रदत्त धन-संपत्तिसे घिरी भी वह वृद्ध पतिमें विरक्त (थी)। फिर उसकी पड़ोसी कम धनवाले बनियेके लड़केके साथ संगत काल पाकर प्रेममें परिणत हो गई। एक रातको दोनों ही बहुत सा सोना, जवाहिर लेकर सेठके घरसे भाग गये।

**महद्धनः** (बहुत धनी) **यौवनवती** (युवती) **पितरौ** (माता-पिता) **परिवृता** (घिरी) **पतौ** (पतिमें) **प्रातिवेशिकः** (पड़ोसी) **अल्पधनः** (कम धनवाला) **परिणता** (बदल गई) **निशीथिनी** (रात) **प्रभूतं** (बहुत) **आदाय** (ले कर) **पलायितः** (भाग गया)

सन्धिः—

३४. वर्गके पहिले चार वर्ण, श, ष, स, ह यदि पदके अन्तमें हों, तो वह वर्गके तृतीय वर्णका रूप लेते हैं:

वाक्>वाग्, अच्>अज्, ककुप्>ककुब्, दिश्>दिग्, मधुलिह्>मधुलिड्

चकारान्त स्त्रीलिंग वाच् ( वाणी ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा, सं० | वाक् | वाचौ | वाचः |
| द्वितीया | वाचम् | ,, | ,, |
| तृतीया | वाचा | वाग्भ्यां | वाग्भिः |
| चतुर्थी | वाचे | ,, | वाग्भ्यः |
| पंचमी | वाचः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | वाचोः | वाचाम् |
| सप्तमी | वाचि | ,, | वाक्षु |



## पंचदशः पाठः

भ्रान्तं देशमनेकदुर्गविषमं प्राप्तं न किंचित् फलम्,
त्यक्त्वा जातिकुलाभिमानमुचितं सेवा कृता निष्फला।
भुक्तं मानविवर्जितं परगृहे साशङ्कया काकवत्,
तृष्णे दुर्गति पापकर्मनिरते नाद्यापि सन्तुष्यसि।

[ अनेक दुर्गम कठिन देश घूमे, कुछ फल नहीं मिला,
जाति और कुलके उचित अभिमानको छोड़ निष्फल सेवा की।
दूसरेके घर विना मानके कौवे की तरह डरते खाया,
हे पापकर्ममें निरत दुष्ट-बुद्धि तृष्णा, तू अभी भी नहीं सन्तुष्ट होती है ? ]

भ्रान्तं ( फिरा ) त्यक्त्वा ( छोड़ कर ) भुक्तं ( खाया ) मानविवर्जितं ( मान के विना ) साशंका ( आशङ्का सहित ) सन्तुष्यसि ( संतोष करती )

सन्धिः—

३५. द्विवचनवाले शब्दके ई, ऊ, ए जैसे के तैसे रहते हैं—

हरी + एतौ = हरी एतौ, भानू + इमौ = भानू इमौ, गंगे + एतौ = गंगे एतौ ।

३६. एकाक्षर स्वर की भी संधि नहीं होती–इ इन्द्रः, उ उमेशः ।

शकारान्त स्त्रीलिंग दिश् शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा, सं० | दिक् | दिशौ | दिशः |
| द्वितीया | दिशं | ,, | ,, |

शेष रूप वाच् जैसे ।

## षोडशः पाठः

अस्ति चम्पा नाम नगरी । तत्र कोपि परिव्राजकारामः, यत्र चूडामणिकर्णो नाम परिव्राजकः प्रतिवसति । स भोजनं कृत्वा अवशिष्टेन अन्नेन सहितं भिक्षापात्रं नागदन्तके अवस्थाप्य स्वपिति । तदा एकः मूषिकः तत् खादति । अथ तस्य सहायको वीणाकर्णो नाम परिव्राजक आगतः । तेन सह कथासंलापे मूषिकस्य त्रासार्थं चूडाकर्णः वंशखंडेन भूमिं अताडयत् । वीणाकर्णः अवदत्–' सखे किं मम कथायां विरक्तः ?' चूडाकर्णेनोक्तं–' मित्र, नाहं विरक्तः, पश्य, अयं मूषिकः मम भिक्षान्नं खादति' ।

[ है चम्पा नामक नगरी। वहाँ कोई परिव्राजकों का आराम ( मठ ) था, जहाँ चूडाकर्ण नामक परिव्राजक रहता था। वह भोजन करके बाकी खाद्य के साथ भिक्षापात्रको खूँटी पर रख कर सोता था। तब एक चूहा उसे खाता था। फिर, उसका मित्र वीणाकर्ण नाम परिव्राजक आया। उसके साथ बातचीत ( करते ) में चूडाकर्ण ने बाँसके टुकड़ेसे भूमिको पीटा। वीणाकर्णने कहा– 'क्या मेरी बात नापसन्द है ?' चूडाकर्णने कहा– 'मित्र, नापसन्द नहीं, देख, यह चूहा मेरे भिक्षान्नको खाता है' ]।

अन्नं ( भक्ष्य ) नागदन्तकः ( खूँटी ) स्वपिति ( सोता है )
सहायः ( मित्र ) विरक्तः (न रुचिवाला) त्रासार्थं (डरानेके लिये)

सन्धिः—

३७. वर्गके आदिम चार वर्ण, श, ष, स + वर्ग के प्रथम द्वितीय वर्ण, श, ष, स = वर्गके प्रथम वर्ण, श, ष, स
तत् + शिवः = तत् शिवः। शरद् + कालः = शरत्कालः, आरिभ् + सते = आरिप्सते, तत् + चिनोति = तच्चिनोति।

पकारान्त स्त्रीलिंग प्रावृष् ( वर्षा ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा, संबो० | प्रावृट् | प्रावृषौ | प्रावृषः |
| द्वितीया | प्रावृषं | ,, | ,, |
| तृतीया | प्रावृषा | प्रावृड्भ्यां | प्रावृड्भिः |
| चतुर्थी | प्रावृषे | ,, | ,, |
| पंचमी | प्रावृषः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | प्रावृषोः | प्रावृषां |
| सप्तमी | प्रावृषि | ,, | प्रावृट्सु |

ऐसे ही त्विष् ( प्रकाश ), द्विष् ( शत्रु )

## सप्तदशः पाठः

अतीते मगधराष्ट्रे राजगृहे मगधराजा राज्यं करोति। मगधवासिकानां सस्यसमये मृगानां महापरिपन्थो भवति। ते मृगा अरण्ये पर्वतपार्श्वे प्रविशन्ति। तत्र एकोऽरण्यवासी मृग एकस्या ग्राम्यमृगपोतिकायाः स्नेहे बद्धः। मृगाणां पर्वतात् अवतरणकाले मृगपोतिकास्नेहपरवशः सोऽपि मृगः तैः सार्धं एव अवातरत्। अथ एतं सा मृगपोतिका अवदत्—'त्वं कोऽसि आर्य ?'

—'अहं पार्वतेयो मृगः'।

—'ग्रामा हि साशंका सभयाः, मा अस्माभिः सार्धं अवतर'।

स तस्यां अनुरक्तः, तथा सार्धं अगमद् एव।

मगधवासिकाः मृगाणां पर्वतपादाद् अवतरणकालोयमिति ज्ञात्वा प्रतिच्छन्नेषु स्थानेषु स्थिता भवन्ति। मृगपोतिका मनुष्यगंधं आघ्राय 'एको लुब्धकः स्थितः' इति मूढमृगं पुरतः कृत्वा स्वयं पश्चात् अभवत्। लुब्धकः एकेन शरप्रहारेण मृगं तत्रैव अपातयत्। ( कण्डिनजातक )

[ अतीत ( काल ) में मगधराष्ट्रमें राजगृहमें मगधराजा राज्य करता था। मगधवासियोंको फसलके समय बड़ा विघ्न होता था। मृग अरण्यमें पहाड़के नीचे प्रवेश कर गये। वहाँ एक अरण्यवासी मृग एक ग्रामीण तरुणी मृगीके प्रेममें बद्ध हो गया। मृगोंके पर्वत से उतरनेके समय तरुणी मृगीके प्रेममें पड़ा वह मृग भी उनके साथ ही उतरने लगा। उससे वह मृगपोतिका (मृगबच्ची) बोली—

—'तू कौन ( है ) आर्य ?'

—'मैं पर्वतीय मृग ( हूँ ) ।'

—'ग्राम शंका और भय-युक्त ( स्थान है ), मत हमारे साथ उतर ।'

उसमें अनुरक्त वह गया ही ।

मगधनिवासी 'मृगोंके पर्वतसे उतरनेका यह काल (है)' जान कर छिपे स्थानोंमें ठहरे थे । मृगपोतिका आदमीकी गन्ध सूंघ कर 'एक शिकारी खड़ा ( है )' यह ( सोच ) मूढ मृगको आगे कर स्वयं पीछे हो गई । शिकारीने एक बाणके प्रहारसे मृगको वहीं गिरा दिया । ]

**सस्यं** ( फसल ) **महापरिपन्थः** ( महा-विघ्न-बाधा ) **पर्वत-पादः** ( पहाड़की जड़ ) **ग्राम्यमृगः** ( मैदानी हरिन ) **पोतिका** ( बच्ची ) **पार्वतेयः** ( पहाड़ी ) **प्रतिच्छन्नं** ( छिपा ) **आघ्राय** ( सूंघ कर ) **लुब्धकः** ( शिकारी )

**सन्धिः**—

३८. क, च, ट, त, प + अ, इ, उ, ऋ, ए, ऐ, ओ, औ, य, र, ल, व, ष, ह = ग, ज, ड, द, ब ।

तत् + इदं = तदिदं, पृथक् + एव = पृथगेव, षट् + अत्र = षडत्र ।

नकारान्त पुंल्लिङ्ग आत्मन् ( आत्मा ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | आत्मा | आत्मानौ | आत्मानः |
| संबोधन | हे आत्मन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | आत्मानं | ,, | आत्मनः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| तृतीया | आत्मना | आत्मभ्यां | आत्मभिः |
| चतुर्थी | आत्मने | ,, | आत्मभ्यः |
| पंचमी | आत्मनः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | आत्मनोः | आत्मनाम् |
| सप्तमी | आत्मनि | ,, | आत्मसु |

ऐसे ही ब्रह्मन् ( ब्रह्मा ) यज्वन् ( यज्ञ करनेवाला ) सुशर्मन् ( सुशर्मा ) कृष्णवर्तमन् ( आग )



## अष्टादशः पाठः

देवि त्वन्मुखपंकजेन शशिनः शोभातिरस्कारिणा,
पश्याब्जानि विनिर्जितानि सहसा गच्छन्ति विच्छायताम् ।
श्रुत्वा ते परिवारवारवनितागीतानि भृङ्गांगना,
लीयन्ते मुकुलान्तरेषु शनकैः संजातलज्जा इव ॥
शीतांशुर्मुखमुत्पले तव दृशो, पद्मानुकारौ करौ ।
रम्भागर्भनिभं तवोरुयुगलं, बाहू मृणालोपमौ ॥

[ देवि, देख, चन्द्रमाकी शोभाको तिरस्कार करनेवाले तेरे मुखकमलसे पराजित कमल, एकाएक मलिन हो गये । तेरे परिवारकी गायिकाओंकी गीतोंसे भ्रमरियाँ लज्जित हो धीरेसे कलियोंमें विलीन हो रही हैं । तेरा मुंह चन्द्रमा, आंखें दो कमल, दोनों हाथ पद्मकी तरह, तेरी दोनों जांघें केलेके गर्भ जैसी, बाहें कमलनाल जैसी हैं । ]

**शशिन्** ( चन्द्र ) **तिरस्कारिन्** (तिरस्कार करनेवाला ) **अब्जं** (कमल) **विनिर्जितानि** (पराजित) **सहसा** (एकाएक) **विच्छायता** ( फीकापन ) **परिवारः** ( परिचारक, परिचारिका ) **वारवनिता** ( चेटी ) **भृङ्गांगना** ( भ्रमरी ) **लीयन्ते** (लीन होती है) **मुकुलान्तरं** ( कलियाँ ) **शनकैः** ( धीरे ) **संजातलज्जा** ( लज्जित ) **शीतांशुः** ( चांद ) **उत्पलं** ( कमल ) **पद्मानुकारः** (कमलजैसा) **करः** ( हाथ ) **रम्भा** ( केला ) **निभः** ( सदृश ) **उरु** ( जंघा ) **युगलं** ( दो ) **मृणालोपमः** ( कमलनाल जैसा ) ·

नकारान्त नपुंसकलिङ्ग नामन् ( नाम ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | नाम | नामनी | नामानि |
| संबोधन | हे नामन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | नाम | ,, | ,, |
| तृतीया | नाम्ना | नामभ्यां | नामभिः |
| चतुर्थी | नाम्ने: | ,, | नामभ्यः |
| पंचमी | नाम्नः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | नाम्नोः | नाम्नाम् |
| सप्तमी | नाम्नि, नामनि | ,, | नामसु |

ऐसे ही **लोमन्** (रोआँ), **व्योमन्** (आकाश), **प्रेमन्** ( प्रेम )

· कृ ( कर ) धातुके रूप वर्तमाकाल ( लट् ) में—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति |
| मध्यमपुरुष | करोषि | कुरुथः | कुरुथ |
| उत्तमपुरुष | करोमि | कुर्वः | कुर्मः |

## एकोनविंशः पाठः

अस्ति भागीरथीतीरे गृध्रकूटनाम्नि पर्वते महान् वटवृक्षः। तस्य कोटरे दैवदुर्विपाकेन गलितनखनयनः जरद्गवनामा गृध्रः प्रतिवसति। तज्जीवनाय कृपया पक्षिणः स्वाहारात् किंचित् तस्मै यच्छन्ति। तेन स जीवति, तेषां शावकानां रक्षां च करोति। एकस्मिन् काले कुटिलो बिडालः यतिवेषोपेतः विनयं प्रदर्श्य जरद्गवेन अनुज्ञातः तत्रैव अतिष्ठत्। यदा पक्षिणः दिवा अहाराय निर्गताः, तदा बिडालेन शावकानां भक्षणं आरब्धम्। गतेषु दिनेषु शावकानां ह्रासं दृष्ट्वा गृद्ध्रे जातशङ्काः पक्षिणः तं चंचुभिः अमारयन्!

[ है गंगातीरमें गृध्रकूटनामक पर्वतपर बड़ा बरगदका पेड़। उसके कोटरमें भाग्यके बुरे फेरसे नख-नेत्र-रहित जरद्गव नामक गिद्ध बसता था। कृपा करके उसकी जीविकाके लिये पक्षी अपने आहारमेंसे कुछ दे देते थे। तिससे वह जीता और उनके बच्चोंकी रक्षा करता था। एक समय एक कुटिल बिल्ला साधुका भेष धर नम्रता दिखा जरद्गवकी अनुमतिसे वहाँ ही ठहर गया। जब पक्षी दिनमें आहारके लिये निकल जाते, तब बिल्लेने बच्चोंको खाना शुरू किया। ( कुछ ) दिन बीतने पर बच्चोंको कम देख गिद्धपर सन्देह कर पक्षियोंने उसे चोंचोंसे मार दिया। ]

कोटरं ( खोंड ) गलितः ( गल गया ) यच्छन्ति ( देते ) शावकः ( बच्चा ) यतिवेषः ( संन्यासीका भेस ) उपेतः ( सहित ) विनयः ( नम्रता, सुशीलता ) प्रदर्श्य ( दिखा कर ) अनुज्ञातः

(अनुमति पाया) **द्विवा** ( दिनमें, अव्यय ) **निर्गतः** ( निकल गया ) **आरब्धं** ( आरम्भ किया )

**सन्धिः—**

३९. ड्+ड = ड, तृड्+डः = तृड्डः ।

४०. इ+र्+र = ई+र, हरिर्+राजते = हरी राजते ।

विभुर्+रमणीयः = विभू रमणीयः ।

४१. ०—ड्+ड = ० ( दीर्घ ) = डः, तृड्+डः = तॄडः ।

नकारान्त पुंल्लिङ्ग राजन् ( राजा ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | राजा | राजानौ | राजानः |
| संबोधन | हे राजन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | राजानं | ,, | राज्ञः |
| तृतीया | राज्ञा | राजभ्यां | राजभिः |
| चतुर्थी | राज्ञे | ,, | राजभ्यः |
| पंचमी | राज्ञः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | राज्ञोः | राज्ञाम् |
| सप्तमी | राज्ञि, राजनि | ,, | राजसु |

ऐसे ही **महिमन्** ( महिमा ), **गरिमन्** ( गरिमा, गौरव ) **सुनामन्** ( सुनाम ) ।

द्वितीया बहुवचनमें—**महिम्नः, गरिम्णः, सुनाम्नः** ।

**अस्** ( होना ) धातुका वर्तमान ( लट् ) में रूप—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | अस्ति | स्तः | सन्ति |
| मध्यम ,, | असि | स्थः | स्थ |
| उत्तम ,, | अस्मि | स्वः | स्मः |

## विंशः पाठः

अथ वासवदत्तायाः अतिप्रिया कलावती नाम सखी कन्दर्प-केतुं अवदत्—'आर्यपुत्र, नायं कथानां अवसरः। अतो लघुतर-मेव कथयामि। तव कृते या यातना एतयाऽनुभूता, सा यदि नभः पत्रं, सागरो मसी ब्रह्मा च लेखको भवति, तर्हि किमपि कथमपि अनेकैः कल्प-सहस्रैः स्तोकं लिखितुं शक्नोति।'

[ तब वासवदत्ताकी अतिप्रिय कलावती नामक सखी कन्दर्पकेतु से बोली—'आर्यपुत्र, यह ( बहुत ) बातोंका समय नहीं है। इसलिये थोड़ेमें कहती हूँ। तेरे लिये इसने जो जो यातना सही, उसे यदि आकाश पत्र, समुद्र दवात और ब्रह्मा लेखक हो, तो कुछ अनेक हजार कल्पोंमें थोड़ा सा लिख सकता है। ]

**लघुतरं** ( जल्दी, थोड़ा ) **तव कृते** ( तेरे लिये ) **अनुभूता** ( अनुभव किया ) **नभस्** ( आकाश ) **पत्रं** ( ताल या भूर्जपत्र ) **मसी** ( स्याही ) **किमपि** ( कुछ ) **कथमपि** (कैसे भी) **स्तोकं** ( थोड़ा )

ऊकारान्त पुंल्लिङ्ग स्वयंभू ( अपने उत्पन्न ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | स्वयंभूः | स्वयंभुवौ | स्वयंभुवः |
| संबोधन | हे स्वयंभूः | " | " |
| द्वितीया | स्वयंभुवम् | " | " |
| तृतीया | स्वयंभुवा | स्वयंभूभ्यां | स्वयंभूभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| चतुर्थी | स्वयंभुवे | स्वयंभूभ्यां | स्वयंभूभ्यः |
| पंचमी | स्वयंभुवः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | स्वयंभुवोः | स्वयंभूनां |
| सप्तमी | स्वयंभुवि | ,, | स्वयंभूषु |

ऐसे ही स्वभू (स्वय जात), सुभूः (अच्छा उत्पन्न)



## एकविंशः पाठः

अस्ति जम्बूद्वीपे विन्ध्यो नाम गिरिः, तत्र चित्रवर्णो नाम मयूरः पक्षिराजो निवसति। एकदा तस्य अनुचरपक्षिभिः उक्तं–"वयं दग्धारण्यमध्ये चरन्तः अवलोकिताः पृष्टाश्च—'के यूयं कुतः समागताः?' ततोऽस्माभिः उक्तं—'कर्पूरद्वीपस्य राजचक्रवर्तिनो राजहंसस्यानुचरा वयं, देशान्तरं द्रष्टुमागताः।' तैः पृष्टं—'एतयोः देशयोः कतरो भद्रतरो राजा वा?' ततोऽस्माभिः उक्तं—'आः, किं वदथ? महदन्तरं, यतः कर्पूरद्वीपः स्वर्गैकदेशः, तत्र राजा च द्वितीयः स्वर्गपतिः। तं वर्णयितुं न शक्नोमि। आगच्छत अस्मद्देशे, सर्वं स्वयं पश्यत।' अस्मद्वचनं श्रुत्वा पक्षिणः सकोपा अभवन्।"

[ है भारतमें विंध्य नामक पर्वत, वहाँ पक्षियोंका राजा चित्रवर्ण नामक मोर रहता था। एक बार उसके अनुचर पक्षियोंको दग्धा-

रण्यमें चरते देख ( वहाँके पक्षियोंने ) पूछा—'तुम कौन, कहाँसे आये ?' तब हमने कहा—'कर्पूरद्वीपके चक्रवर्ती राजा राजहंसके हम अनुचर हैं, देशोंको देखनेके लिये आये (हैं)।' उन्होंने पूछा-'इन दोनों देशोंमें कौन देश या राजा अधिक अच्छा है ?' तब हमने कहा—'आः, क्या कहते हो ? भारी अन्तर ( है ), क्योंकि कर्पूरद्वीप स्वर्गका एक भाग है, और वहाँका राजा दूसरा स्वर्ग-पति ( इन्द्र )। उसका वर्णन नहीं कर सकते। आओ हमारे देशमें, सब स्वयं देखो'। हमारी बात सुन पक्षी क्रुद्ध हुये ]।

**अनुचरः** ( सेवकः ) **अवलोकितः** ( देखा गया ) **पृष्टः** ( पूछा गया ) **भद्रतरः** ( दोमें अधिक बढ़िया ) **महदन्तरं** ( भारी फरक ) **यतः** ( क्योंकि )

ओकारान्त पुंल्लिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग गो ( गाय, बैल ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | **गौः** | **गावौ** | **गावः** |
| सम्बोधन | **हे गौः** | ,, | ,, |
| द्वितीया | **गाम्** | ,, | **गाः** |
| तृतीया | **गवा** | **गोभ्यां** | **गोभिः** |
| चतुर्थी | **गवे** | ,, | **गोभ्यः** |
| पंचमी | **गोः** | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | **गवोः** | **गवाम्** |
| सप्तमी | **गवि** | ,, | **गोषु** |



## द्वाविंशः पाठः

पश्चात् तैः पक्षिभिः उक्तं—'अरे पाप दुष्ट वक, अस्माकं भूमौ चरन्तोऽस्माकं स्वामिनं अधिक्षिपसि ? तन्न क्षन्तव्यं अस्माभिः' इत्युक्त्वा पुनश्च संक्रुद्धा अवदन्—'पश्य रे मूर्ख, स तव राजा सर्वथा मृदुः, तस्य राज्याधिकारो नास्ति। एकान्ततो मृदुः करतलगतमपि राज्यं रक्षितुं अक्षमः, कथं स पृथिवीं शास्ति ? यूयं च कूपमण्डूकाः। शृणुत—

सेवितव्यो महावृक्षः फलच्छायासमन्वितः।
यदि दैवात् फलं नास्ति छाया केन निवारिता।

[ पीछे उन पक्षियोंने कहा—'अरे नीच दुष्ट बगले, हमारी भूमिमें चरते हमारे स्वामीकी निन्दा करता है ? सो हम नहीं सह सकते।' यह कह बहुत क्रुद्ध हो बोले—'देख रे मूर्ख, तुम्हारा राजा बिल्कुल नरम ( है ), उसे राज्य ( करने ) का अधिकार नहीं। बिल्कुल नरम ( राजा ) हाथमें स्थित राज्यको भी रखनेमें असमर्थ ( होता है ), कैसे वह पृथिवीका शासन कर ( सकता ) है और तुम कूयें के मेंढक ( हो ), सुनो—

फल और छायावाले महावृक्ष का सेवन करना चाहिये।
दैवसे यदि फल नहीं है, ( तो ) छाया किसने रोकी। ]

**पापः** ( पापी, बुरा ) **अधिक्षिपति** ( निन्दा करता है ) **मृदुः** ( नरम ) **करतलं** ( हथेली ) **शास्ति** ( शासन करता है ) **सेवितव्यः** ( सेवनीय )

तकारान्त ( वत्प्रत्ययान्त ) पुंल्लिङ्ग भगवत् ( भगवान् ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | भगवान् | भगवन्तौ | भगवन्तः |
| सम्बोधन | हे भगवन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | भगवन्तं | ,, | भगवतः |
| तृतीया | भगवता | भगवद्भ्यां | भगवद्भिः |
| चतुर्थी | भगवते | ,, | भगवद्भ्यः |
| पंचमी | भगवतः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | भगवतोः | भगवतां |
| सप्तमी | भगवति | ,, | भगवत्सु |

ऐसे ही भवत् ( भवान्, आप), धीमत् ( धीमान् ) आयुष्मत् ( आयुष्मान ) भी।

---

## त्रयोविंशः पाठः

अस्ति मगधदेशे, धर्मारण्यसमीपे शुभदत्तेन लेखकेन आरब्धो विहारः। तत्र क्रकचेन दार्यमाणस्य काष्ठस्तम्भस्य काष्ठखण्डद्वय-मध्ये कीलकः स्थापितः। तत्रैकः वानरयूथः क्रीडन् आगतः। तेषु एको वानरः तं कीलकं हस्ताभ्यां धृत्वा उपविष्टः। तत्र तस्य लांगूलं काष्ठखण्डद्वयस्य मध्ये प्रविष्टम्। अनन्तरं च स स्वचापल्येन कीलकं महाप्रयत्नेन आकृष्टवान्। आकृष्टे च कीलके लांगूलं तत्रैव चूर्णितं अभवत्।

[ है मगधदेशमें धर्मारण्यके पास कायस्थ शुभदत्त द्वारा ( बनाना ) आरम्भ किया विहार ( बौद्ध मठ )। वहाँ आरासे चीरे

जाते काठके खम्भेके दो खण्डोंके बीच कीला रखा ( था )। तहाँ वानरोंका एक झुण्ड खेलते हुए आ गया। उसमेंसे एक वानर उस कीलको दोनों हाथोंसे पकड़ कर बैठ गया। वहाँ उसकी दुम दोनों काठके टुकड़ोंके बीच घुस गई। पीछे उसने अपनी चपलतासे कीलको बड़े जोरसे खींच लिया और कीलके आनेपर दुम वहीं ( दबकर ) पिस गई।]

**लेखकः** ( कायस्थ ) **आरब्धः** ( बनाना आरम्भ किया ) **क्रकचः** ( आरा ) **विहारः** ( बौद्ध मठ ) **दार्यमाणं** ( चीरा जाता ) **कीलकः** ( खूँटा ) **यूथः** ( झुण्ड ) **धृत्वा** ( धर के ) **उपविष्टः** ( बैठा ) **लांगूलं** ( दुम ) **अनन्तरं** ( पीछे ) **प्रविष्टं** ( घुस गया ) **चापल्यं** ( चञ्चलता ) **आकृष्टवान्** ( खींच लिया ) **चूर्णितं** ( पिस गया )।

सकारान्त पुंल्लिङ्ग तस्थिवस् ( खड़ा ) शब्द—

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | तस्थिवान् | तस्थिवांसौ | तस्थिवांसः |
| सम्बोधन | हे तस्थिवन् | ,, | ,, |
| द्वितीया | तस्थिवांसम् | ,, | तस्थुषः |
| तृतीया | तस्थुषा | तस्थिवद्भ्यां | तस्थिवद्भिः |
| चतुर्थी | तस्थुषे | ,, | तस्थिवद्भ्यः |
| पंचमी | तस्थुषः | ,, | ,, |
| षष्ठी | ,, | तस्थुषोः | तस्थुषाम् |
| सप्तमी | तस्थुषि | ,, | तस्थिवत्सु |

ऐसे ही **निषेदिवस्** ( बैठा ), **जग्मिवस्** ( जाता ), **विद्वस्** ( विद्वान्, पण्डित )।

